है। रामचन्द्रने ठीकही कहा था, कि स्त्री और मित्र अनेक मिल सकते हैं, परन्तु सगा भाई नहीं मिल सकता। हे रघुवीर! आपके वचन सत्य हैं। मैंने स्त्रीके लिये अपने भाईको खो दिया।

इस प्रकार पश्चात्ताप कर भर्तृहरि कहने लगे—"हे मन! तू विषय-लोलुप था। तेरी तृष्णाका वारापार न था। तुझे आज यह उचित शिक्षा मिली है। चल, अब एकान्तमें महेश्वरका ध्यान कर! राज-पाटका मिथ्या मोह छोड़ दे। अब विलम्ब करना व्यर्थ है। अभी कुछ नहीं बिगड़ा। पापका प्रायश्चित हो सकता है। अभी समय है। देर न कर, फिर क्या होगा?"

इसके बाद भर्तृहरिने वह अमरफल खा लिया और कौपीन धारण कर वन जानेकी तैयारीकी। उसी समय सेनापति और मन्त्रीगण आ पहुंचे। उन्होंने उन्हें वन न जानेके लिये बहुत समझाया, परन्तु कोई फल न हुआ। भर्तृहरिने कहा—"इस मायामय संसारमें कोई किसीका नहीं है। कोई वस्तु सच्ची नहीं दिखाई देती। सभी मिथ्या है। राज झूठा, राजका काज झूठा, स्त्री झूठी, स्त्रीका स्नेह झूठा। जितने रूप रङ्गवाले दृश्य पदार्थ हैं, वे सभी झूठे हैं। ऐसी कौन वस्तु निर्भय है, जिसका मैं आश्रय लूं! भोगमें रोगका भय, कुलमें पतित होनेका भय, द्रव्यको नाशका भय, बलमें शत्रुका भय, गुणमें खलका भय, रूपमें वृद्धत्वका भय, शरीरको मृत्युका भय, इस प्रकार सब वस्तु भयान्वित हैं। भय

रहित है तो केवल वैराग्य। मैं उसीका आश्रय ग्रहण करूँगा अब मैं गङ्गाके तट पर बैठकर तप करूंगा, जिससे यह आवागमन-जन्म मरणका बन्धन छूट जाय। पिङ्गलाने आज मेरी मोह-निद्रा भङ्ग कर दी है। मुझे आज कर्त्तव्य पथ सूझ पड़ा है। मैंने जो निश्चय किया है, वही करूंगा। बस अब और अधिक कहने सुननेका समय नहीं है।

न वैराग्यात्परं भाग्यं, न बोधाद् परः सखा।
न हरेर पर त्राता, न संसारात्परो रिपुः॥

वैराग्यसे उत्कृष्ट सौभाग्य नहीं है, ज्ञानसे बढ़कर और मित्र नहीं है। महेश्वरके अतिरिक्त और कोई रक्षक नहीं है और संसारसे बढ़कर कोई शत्रु नहीं है।

यह कह कर भर्तृहरि जङ्गलकी ओर चल पड़े। चारों ओर हाहाकार मच गया। प्रजा दर्शनार्थ उमड़ पड़ी। रानियां विलाप करने लगीं। पिङ्गला भी रोने पछताने और पछाड़े खाने लगी, परन्तु भर्तृहरिने किसीकी ओर ध्यान न दिया। लोग बड़ी दूर तक उनके साथ गये और अन्तमें समझाने बुझाने पर लौट आये। सर्वत्र उदासीकी काली घटा छा गयी। नगर शून्य और श्रीहीन मालूम होने लगा। लोगोंके मुख मण्डल पर विषादकी कालिमा प्रदर्शित होने लगी।

भर्तृहरिके मन्त्रीगण सुयोग्य और कार्य्यदक्ष थे। उन्होंने विक्रमादित्यकी खोज करायी और जब तक वे न मिले तब तक राज्यका प्रबन्ध करते रहे। विक्रमने आकर शासनकी बागडोर



अपने हाथमें ली। राज्यकी अवस्था उस समय अच्छी न थी। चारों ओर अव्यवस्था और विश्रृंखलता दिखाई दे रही थी। विक्रमके प्रबन्धसे शीघ्रही उसकी दशा सुधर गयी। पुनः उज्जैन नगरी लक्ष्मीकी मूर्त्ति बन गयी।

भर्तृहरिने नगरसे निकल कर बीहड़ वनकी राह ली। अरण्यमें मच्छेन्द्रनाथ और गोरखनाथका आश्रम था। वे प्रसिद्ध हठयोगी सिद्ध थे। भर्तृहरि उनके पास गये। पहले गोरखनाथने उनके वैराग्यकी परीक्षा ली। बादको मच्छेन्द्रनाथने एक शिष्यके साथ रानियोंके पास उन्हें भिक्षा मांगने भेजा। भर्तृहरिका वैराग्य अटल था। वे निर्विकार भावसे भिक्षा मांग लाये। गोरखनाथ और मच्छेन्द्रनाथको जब विश्वास हो गया, कि भर्तृहरिका वैराग्य क्षणिक नहीं है, तब उन्होंने उन्हें मन्त्रोपदेश दिया। राजेन्द्र भर्तृहरि योगाभ्यासमें प्रवृत्त हुए और ब्रह्मानन्दमें लीन रहने लगे।

उज्जैनके पास एक गुफा है। वह भर्तृहरि-गुफाके नामसे विख्यात है। भर्तृहरि उसमें कुछ काल तक तप करते रहे थे। इसके अतिरिक्त वे कुछ दिन सौराष्ट्रमें भी रहे थे। सौराष्ट्र वर्तमान काठियावाड़के अन्तर्गत है। वहां प्रभासपट्टनमें विख्यात सोमेश्वर किंवा सोमनाथ महादेवका मन्दिर है। वहां से सात आठ मील पर गोरखमढ़ी नामक ग्राम है। उत्तरावस्थामें गोरखनाथका आश्रम वहीं था। भर्तृहरि भी उनके पास वहां योगाभ्यास करते रहे थे।

भर्तृहरि विद्वान, आस्तिक और ज्ञानी पुरुष थे। पिङ्गलाके दुर्व्यवहारने उनकी मोह-निद्रा भङ्ग कर दी। उन्होंने पिङ्गला के साथही राजपाट, ऐश्वर्य और संसारका भी त्याग कर दिया। वे ज्ञानी थे। अतः उन्हें आत्म-कल्याणका पथ ग्रहण करते देर न लगी, परन्तु सब लोग वैसा नहीं कर सकते। जो लोग विषय सुखकोही सर्वस्व समझते हैं, जिनमें सारासार विचार शक्ति नहीं है, जो यह नहीं जानते, कि आत्मकल्याण किस प्रकार हो सकता है, वे आजन्म स्त्रियोंके मोह-जालमें उलझे रहते हैं और दुःखमय जीवन व्यतीत करते है।

संसारमें पति-पद-रता पतिव्रता साध्वी स्त्रियां भी होती हैं, तथापि एकाएक बिना परीक्षाके उनका विश्वास न करना चाहिये। मनुष्यका चित्त चञ्चल होता है। यदि उसे धर्म और नीतिका सतत उपदेश मिला करता है, यदि उसका समय सत्सङ्गमें व्यतीत होता है, तब तो वह सदाचारी रहता है, अन्यथा उसे पलटते देर नहीं लगती। मन मनुष्यको नीचेकी ओर ले जाता है। यदि उसे सदाचारी और सद्गुणी बनानेका उद्योग न किया जाये तो वह आपोआप दुर्गुणी और दुराचारी बन सकता है। स्त्रियोंको नियममें रखनेके लिये उन्हें सर्वदा सत्यनीति और धर्मका उपदेश देते रहना चाहिये। सद्ग्रन्थों का पठन, धर्मशास्त्रोंका श्रवण और सत्सङ्ग-यह तीन बातें रहनेसे स्त्रियां पतित नहीं हो सकती। उनको रक्षाका यही सर्व श्रेष्ठ और सरल उपाय है,



भर्तृहरि नीति, शृंगार और वैराग्यमें पूर्णताको पहुंच चुके थे। इन तीनों विषयके वह ज्ञाता, अनुभवी और प्रवीण पण्डित थे। उन्होंने तद्विषयक तीन शतकोंकी रचना की है। उनके शतक भाव और भाषामें अद्वितीय हैं। उनकी सरलता उत्तमता और गम्भीरता वही समझ सकते हैं, जो उन्हें जानते हैं। उनमें अनुपम उपदेश, हृदय स्पर्शी बातें और मार्मिक वर्णन कूट कूटकर भरा है। भर्तृहरिका यह काव्य उच्च विचारोंसे परिपूर्ण है। उनकी रचना और वर्णन शैली सरल है। उनमें किसी प्रकारकी खींचतान नहीं की गयी। संस्कृत भाषामें अनेकानेक ग्रन्थ हैं, परन्तु शतकोंके समान सरल और विचार पूर्ण बहुत कम हैं। उन्हें जितनाही पढ़िये, उतनाही अधिक आनन्द प्राप्त होता है। बारम्बार पढ़नेपर भी जी नहीं भरता और फिर पढ़नेकी इच्छा होती है।

जिस पुरुषका संसारमें जी न लगता हो, उसे शृंगारमें प्रवृत्त करनेके लिये भर्तृहरिका शृंगारशतक पर्य्याप्त है। सुभाषित वक्ताके लिये नीतिशतक और वैराग्यवान मनुष्यके लिये वैराग्यशतक सर्वस्व है। शतकोंके अतिरिक्त वाक्य प्रदीप नामक व्याकरण विज्ञानका एक अमूल्य ग्रन्थ भी उन्होंने रचा है। पाणिनि व्याकरणके पतञ्जलिकृत महाभाष्यपर उनकी कारिका है। भट्टीकाव्य भी उनके नामसे प्रसिद्ध है, परन्तु उसके कर्ताके विषयमें मतभेद है। कुछ भी हो भर्तृहरि विद्वान, कवि और ज्ञानी पुरुष थे। पृथ्वीपति बहुधा मूढ़ और लोलुप होते हैं।

भर्तृहरिकी विद्वता और निस्पृहता देखकर अवाक् रह जाना पड़ता है। अमरफल खानेके कारण वे अमर बतलाये जाते हैं। इसमें सन्देह हो सकता है, परन्तु यह तो स्वीकार करना ही होगा, कि उनका नाम अमर है।



# वीर विक्रमादित्य ।

पर-दुःख-भञ्जन वीर विक्रमादित्य मालव पति गन्धर्वसेनके पुत्र थे। वे भर्तृहरिके छोटे भाई थे और उन्हींके संरक्षणमें प्रतिपालित हुए थे। चन्द्राचार्य्यने उन्हें भी भर्तृहरिके समान ही उच्चकोटिकी शिक्षा दी थी। उज्जयनीमें जितने वीर और विद्वान राजा हुए, उन सबोंमें विक्रमादित्य श्रेष्ठ कहे जा सकते हैं। वे विद्वान, श्रेष्ठवक्ता, महाशूर वीर, पराक्रमी, नीतिज्ञ, धर्म्मनिष्ठ, सत्यासत्यके परीक्षक, सूक्ष्म भेदोंके ज्ञाता, बुद्धिमान, विवेकी, साहसी, उत्साही और परोपकारी थे।

भर्तृहरि अवस्थामें विक्रमादित्यसे बड़े थे, अतः वेही राज्यके स्वामी और शासक थे। विक्रमादित्य उन्हें राजकाजमें बड़ी सहायता पहुंचाते थे और प्रसङ्गवश सलाह भी दिया करते थे। भर्तृहरि सदा उनसे प्रसन्न और सन्तुष्ट रहते थे। उन्होंने उन्हें बहुतसा अधिकार भी दे रक्खा था। विक्रम प्रत्येक कार्य्य योग्यताके साथ करते थे। चोर और दुराचारियोंके तो वह शत्रु थे। उन्हें वे खोज खोजकर दण्ड देते थे। उनके



कार्य्योंसे प्रजाको बड़ा लाभ होता था। सभी उन्हें प्रेम और आदरकी दृष्टिसे देखते थे।

विक्रमादित्यका प्रारम्भिक जीवनकाल इसी प्रकार आनन्दसे व्यतीत हुआ। कुछ दिनोंके बाद भर्तृहरिकी प्रिय पत्नी पिङ्गलाने दोषारोपणकर उन्हें मिथ्या कलङ्क लगाया। अन्तमें (देखो भर्तृहरि चरित्र) उसीके कारण उन्हें निर्वासित होना पड़ा। भर्तृहरिकी अनुचित आज्ञा शिरोधार्य कर उन्होंने मालव भूमि त्याग दी।

मालवभूमिका त्यागकर वे चारों ओर भ्रमण करने लगे। कुछ ही दिनोंके बाद पिङ्गलाकी दुश्चरित्रतासे क्षुब्ध हो भर्तृहरिने राजपाट छोड़ दिया। लोगोंके समझाने बुझाने पर भी वे उज्जैनमें न रहे और अरण्यमें जाकर तप करने लगे। मालव भूमिका कोई स्वामी न रहा। वैतालने बड़ा उत्पात मचाया। मन्त्रियोंने विक्रमकी खोज करायी। वे उन दिनों गुजरातमें थे। वहांसे आकर उन्होंने शासन भार ग्रहण किया और राज्यमें शान्ति स्थापित की।

वीर वैतालने बड़ा उत्पात मचा रक्खा था। विक्रम उसका सब हाल सुन चुके थे। विक्रमने युक्तिसे काम लेना स्थिर किया। उसे भोजनादिक दे, वह बहुत दिनों तक सन्तुष्ट करते रहे। अन्तमें वह उनका सहायक बन गया और उन्हें समय समय पर सहायता देने लगा।

इसके बाद विक्रमने यथाविधि अपना अभिषेक कराया। अभिषेकके बाद कई विद्रोहियोंको पराजित कर अपने बाहु



बलका परिचय दिया। इतनाही कर वह बैठ न रहे। उन्होंने उत्कल, वङ्ग, कच्छ और गुजरात प्रभृति देशोंको अधिकृत कर अपने राज्यका विस्तार बढ़ाया। उन दिनों भारतमें शक जातिका प्राबल्य बढ़ता जा रहा था। शक लोग मध्य एशियाके निवासी थे। भारत उनसे आक्रान्त हो रहा था। एकके बाद एक प्रदेशोंपर वे अधिकार जमाते जा रहे थे। उत्तरीय भारतमें प्रायः उन्हींका अधिकार था। दिल्ली उनकी राजधानी हो रही थी। विक्रमादित्यने उन लोगोंकी गति रोकनेमें बड़ा काम किया। केवल उनकी गति ही नहीं रोकी, बल्कि उन्हें अपने बाहु बलसे भारत वर्षसे मार भगाया। दिल्लीके पश्चिममें विक्रमादित्यका शक लोगोंसे एक महा संग्राम हुआ। उसमें उन्होंने उनकी शक्तिका सर्वनाश कर दिया। इस विजयसे विक्रमके गौरवमें बड़ी वृद्धि हुई। उन्होंने इसे विजयके हर्षमें अपना संवत् चलाया, जो विक्रम संवतके नामसे विख्यात है और समस्त भारतमें व्यवहृत् होता है। हमारा दीपावली त्योहार सम्भवतः उसी विजयका वार्षिकोत्सव है।

विक्रमादित्य केवल अपनी वीरताहीके लिये नहीं विख्यात हैं। वीरताके साथही उनमें विद्वत्ता और विद्या प्रेम भी था। उन्होंने देशमें संस्कृत भाषा और अन्यान्य विद्याओंका जोरोंके साथ प्रचार किया। अनेक विद्वान, कवि और तत्ववेत्ताओंको आश्रय प्रदान कर उन्होंने उन्हें काव्य रचना और ग्रन्थ प्रणयनके लिये उत्साहित किया।

ज्योतिर्विदाभरण नामक ग्रन्थ देखनेसे ज्ञात होता है, कि ८०० छोटे छोटे राजा विक्रमके अधीन थे और उन्हें कर देते थे। उनकी राज सभामें १६ वाचाल पण्डित, १० ज्योतिषी ६ वैद्य और १६ वेदपाठी विद्वान थे। उनमें भी धन्वन्तरि, क्षपणक, अमरसिंह, वेताल भट्ट, घट खर्पर, कालिदास, वराहमिहिर वररुचि और शङ्कु यह मुख्य थे और वे सभाके नवरत्न कहे जाते थे। उनकी सेनामें १० करोड़ अश्वारोही ३ करोड़ पदचर, २४३०० हाथी और नौका सैन्यमें ४ लाख सैनिक थे। इसी प्रबल सेनासे ९५ शक-सरदारोंको पराजित कर उन्होंने शकारि नाम धारण किया था।

विक्रमादित्यके राज्यमें प्रजा इतनी सुखी हुई कि सुशासनमें भी वे अद्वितीय हो गये। देशको शत्रुओंसे बचाने, विद्या प्रचार करने, विद्वानोंको आश्रय देने और राज्यकी व्यवस्था करनेके कारण उन्होंने बड़ी ख्याति प्राप्तकी। लोग उनके राज्यको राम राज्यसे तुलना करने लगे और देशान्तरोंमें भी उनका नाम हो गया।

विक्रम निरन्तर प्रजा-हितमें प्रवृत्त रहते थे। उनके राज्यमें कोई दीन और दुःखी न रहने पाता था। किसी पर अत्याचार न होता था। सभी उनके व्यवहारसे सन्तुष्ट रहते थे। वे स्वयं रात्रिको वेश बदल कर नगरमें घूमते और दुराचारियोंको दण्ड देते थे। कहीं अन्याय और अनीतिका नाम भी न सुनाई देता था। राज-कर्मचारी प्रजाको कष्ट न दे सकते थे। कोई रिश्वत

न ले सकता था। प्रजा सब तरहसे सुखी थी। प्रजाका कष्ट दूर करनेके लिये विक्रम स्वयं बड़ा कष्ट उठाते थे। कोई दीन और दुःखी दिखाई देता तो वे जिस तरह होता, उसका कष्ट दूर करते ; यहीकारण था, कि लोग उन्हें पर-दुःख-भंजन कहते थे।

प्रजाको सन्तुष्ट करनेसे राजाका जितना नाम होता है, उतना और किसी बातसे नहीं होता। विक्रम यह समझते थे और तदनुसार आचरण भी करते थे। उनका सुयश दिग्दिगन्तमें व्याप्त हो रहा था। रोम देशके आगस्तस सीज़र नामक राजासे उनकी मित्रता थी। उन्होंने ग्रीक भाषामें एक पत्र लिख कर अपने दूतद्वारा उनके पास भेजा था। दक्षिण भारतके लोग उन दिनों उस देशके साथ व्यापार करते थे। विक्रमका इसी प्रकार अन्य देशोंसे भी सम्बन्ध था और युरोपके बड़े बड़े राजे महाराजे उनके मित्र थे।

उन दिनों भारतमें बौद्ध धर्मका प्राबल्य था, परन्तु विक्रमादित्य शैव मतावलम्बी थे। उनकी कोई ऐसी विश्वस्त जीवनी नहीं मिलती, जिससे विशेष हाल जाना जा सके। आज दो हजार वर्ष व्यतीत होने पर भी उनकी कीर्ति नष्ट नहीं हुई, इसीसे उनके गौरवका अनुमान किया जासकता है। आज भी उत्तरीय भारतके प्रत्येक आर्य्यगृहमें उनका नाम बड़े आदरके साथ स्मरण किया जाता है और बच्चोंको उनके पराक्रमकी कथायें बड़े अनुरागसे सुनाई जाती हैं।



# राजा भोज।

परम प्रतापी अवन्तिराज भोज विक्रमादित्यके ही वंशज थे। उनके पिताका नाम सिन्धुल और माताका नाम पद्मावती था। उन दिनों मालवदेशकी धारानगरी राजधानी थी। भोजका जन्म सिन्धुलकी वृद्धावस्थामें हुआ था। सिन्धुलके मुञ्ज नामक एक छोटा भाई था। जब भोजकी अवस्था पांचही वर्ष की थी, तब सिन्धुलका शरीरान्त हुआ। मृत्युके समय सिन्धुलने विचार किया, कि भोजको राज्य देनेसे मुञ्ज असन्तुष्ट हो जायगा और सम्भव है, कि वह उसे मार भी डाले, अतः मुञ्जकोही राज्य देना चाहिये और भोजको उसके संरक्षणमें रखना चाहिये। तदनुसार उन्होंने व्यवस्था भी कर दी। भोजको सौंपकर उन्होंने मुञ्जसे कहा—"इसे अपना ही पुत्र समझना। मेरा उत्तराधिकारी यही है। मेरे बाद इसीका अभिषेक होना चाहिये। परन्तु यह अभी अबोध बालक है। जब तक यह बड़ा न हो, तब तक तुम राज्य करो। जब बड़ा हो तब राज्य इसे सौंप देना। मुझे विश्वास है, कि तुम मेरी इस अन्तिम आज्ञाका पालन करोगे।"

यह कहकर सिन्धुलने प्राण त्याग दिये। उनके बाद



सिंहासनारूढ़ हो मुञ्ज राज्य-शासन करने लगा। उसके जयन्त नामक एक पुत्र था। भोज उसीके साथ रहने और विद्याभ्यास करने लगे। मुञ्जके हृदयमें अबतक किसी प्रकारका दुर्भाव न उत्पन्न हुआ था। जयन्तके समान ही वह भोजका प्रति पालन करता था। भोज बड़े मेधावी थे। अपनी प्रखर बुद्धिके कारण वे कुछही दिनोंमें अनेक शास्त्रोंके ज्ञाता हो गये। वे बड़े होनहार दिखाई देते थे। उनकी बुद्धि और चञ्चलता देख कर लोग चकित हो जाते थे। समस्त जनता उन्हें प्रेम और आदरकी दृष्टिसे देखती थी।

एक दिन मुञ्जकी राज सभामें एक ज्योतिषी उपस्थित हुआ। मुञ्जने उसे भोजकी जन्मपत्रिका दे उनका भविष्य पूछा। ज्योतिषीने ग्रह गणना कर कहा—"राजन्! मैं तो एक साधारण ब्राह्मण हूं। भोजके सौभाग्यका स्वयं विधाता भी वर्णन नहीं कर सकते। यह परम प्रतापी और यशस्वी होंगे। ५५ वर्ष ७ मास और तीन दिन दक्षिण सहित गौड़ देशमें राज्य करेंगे।"

मुञ्जको यह सुनकर तत्काल बड़ा हर्ष हुआ। उसने ज्योतिषीको सन्तुष्ट कर विदा कर दिया। कुछ दिनोंके बाद उसकी मति पलट गयी। भोज अब कुछही दिनोंमें राज्य ले लेगा—यह जानकर वह चिन्तित हो उठा। उसके हृदयमें राज्यका लोभ समा गया। ज्यों ज्यों समय बीतता गया, त्यों त्यों उसकी चिन्ता बढ़ती गयी। भोजको देखतेही वह सूख जाता था। उनकी विद्वता और वीरता देखकर उसे हर्षके बदले परिताप

होने लगा। अन्तमें उसने भोजको मरवा डालनेका निश्चय किया। उसने वत्सराजको यह कार्य्य करनेकी आज्ञा दी।

वत्सराज मुञ्जका विश्वासपात्र मित्र था। उसने मुञ्जको यह कार्य्य न करनेके लिये बहुत समझाया, परन्तु जब उसने न माना तब वह भोजको एक एकान्त वनमें लिवा ले गया। वहां उसने भोजको मुञ्जकी आज्ञा कह सुनायी। भोजकी अवस्था तो उस समय अधिक न थी, परन्तु वे समझदार अवश्य थे। मुञ्जकी आज्ञा सुनकर वे विचलित न हुए। उन्होंने एक श्लोक लिखा और वत्सराजको देते हुए कहा,—"यह मुञ्जको दे देना। आप परवश हैं, अतः खेद न करें। जो दैवकी इच्छा होती है, वही होता है। मैं मरनेके लिये तय्यार हूं। आप अपना कर्त्तव्य पालन करिये।"

वत्सराजने श्लोक लेकर खलीतेमें रख लिया। वह निरा हृदयहीन न था। उसे भोजपर दया आ गयी। उनके निर्भीक शब्दोंने उसके हृदयमें प्रेम उत्पन्न कर दिया। उनका निर्दोष मुख देखकर उसका हृदय द्रवित हो उठा। उसके हाथसे तलवार छूट पड़ी। भोजको उसने किसी सुरक्षित स्थानमें छिपा दिया, और मुञ्जको दिखानेके लिये एक हरिणकी आंखें निकाल लीं।

वत्सराज विश्वासपात्र मनुष्य था अतः मुञ्जको किसी प्रकारका सन्देह न हुआ। कुछ दिनोंके बाद एक दिन उसने वत्सराजसे पूछा, कि भोजने मरते समय कुछ कहा तो न था?

वत्सराज मुञ्जको वह श्लोक देना भूल गया था। आज यह प्रश्न सुनकर उसे उसका स्मरण हो आया। उसने कहा—हां, यह लीजिये, भोजने यह श्लोक लिख दिया था।

मुञ्जने बड़ी उत्कण्ठाके साथ वह कागज़ वत्सराजके हाथ से ले लिया। उसमें निम्न लिखित श्लोक लिखा हुआ था।

"मान्धाता च महीपतिः कृतयुगालङ्कार भूतोगतः।
सेतुर्येन महोदधौ विरचितः क्वासौ दृशा स्यान्तकः॥
अन्येचापि युधिष्ठिर प्रभृतियो यातादियं भूपते।
नैकेनापिसमङ्गता वसुमती मुंजत्वया यास्यति॥"

अर्थात्, सत्ययुगमें परमप्रतापी मान्धाता पृथ्वीपति थे परन्तु वे न रहे। त्रेतामें समुद्रपर सेतु बनाया, वे रामचन्द्र भी परलोकगामी हुए। द्वापरमें युधिष्ठिर थे, परन्तु वे भी गत हो गये। हे मुंज! बड़े बड़े राजा चले गये, पृथ्वी किसीके साथ न गयी, परन्तु आपके साथ अवश्य जायगी।

मुंजको यह श्लोक पढ़कर बड़ा दुःख हुआ। वह अपने कियेपर पश्चात्ताप करने लगा। उसे सिन्धुलकी बात याद आ गयी। वह रोने और शिर पटकने लगा। अन्तमें उसे इतना अधिक परिताप हुआ, कि वह अग्नि प्रवेश कर अपने पापका प्रायश्चित करनेको तय्यार हुआ।

वत्सराजने उसे आश्वासन दे आत्मघात करनेसे रोका और अवसर देखकर भोजको उसके सम्मुख उपस्थित किया। भोज को देखतेही वह उन्हें भेंट पड़ा और अपना परिताप प्रकट करने

लगा। भोजने सारा दोष दैवका बतलाया और सान्त्वना दे उसे शान्त किया। मुंज उसी दिन उन्हे राज्य सौंपकर पत्नी सहित तपस्या करने चला गया।

भोज सिंहासनारूढ़ हो न्याय नीति पूर्वक प्रजा पालन करने लगे। वे विद्वान, शूरवीर, और उदार थे। उनका प्रताप देख उनके शत्रु कांप उठे। किसीकी विद्रोह किंवा युद्ध करनेकी हिम्मत न पड़ी। भोजको भी अपनी वीरता दिखानेका अवसर न मिला। वे लोगोंको अपनी विद्वता और विद्या प्रेमका परिचय देने लगे। उनकी राज-सभामें जो विद्वान जाता, उसकी मनोंकामना अवश्य पूर्ण होती। वे कवि और पण्डितोंको मुक्त हस्तसे धन प्रदान करते थे। उनके संसर्गमें आकर अनेक विद्वान् धन और कीर्ति उपार्जन करने लगे। रातदिन उनके यहां इस विषयको चर्चा हुआ करती थी। साधारण मनुष्य भी उनको सङ्गतिमें पड़कर कवि बन जाता था। ज्यों ज्यों समय बीतता गया त्यों त्यों भोजदेवकी कीर्ति वृद्धिगत होती गयी। उनकी उदारता और काव्यप्रियताका हाल सुन कर, दूर दूरके कवि राजसभामें उपस्थित होने लगे। भोज आदर सत्कार कर उनकी इच्छा पूर्ण करते। कोई खाली हाथ या निराश होकर न लौटता। कुछही दिनोंमें उनके इन गुणोंके कारण, सर्वत्र उनका गुणगान होने लगा।

कहते हैं कि धारा नगरीमें उस समय एक भी मनुष्य मूर्ख न था। भोज प्रबन्धमें अनेक कवि और पण्डितोंके नाम दृष्टि-

गोचर होते हैं। उसमें उनकी कविता और उसपर दिये हुए पु-रस्कार अङ्कित हैं। उसके उल्लेखानुसार भोजकी राज-सभामें कालिदास ( द्वितीय ) भवभूति, वल्लाल मिश्र, माघ मल्लिनाथ, वररुचि, सुबन्धु, बाणभट्ट, मयूर, रामदेव, हरिवंश, शङ्कर, दण्डी, कपूर, विनायक, मदन, विद्याविनोद, कोकिल, तारेन्द्र, प्रभृति, कविशेखर, रामेश्वर, शुकदेव, भास्कर, और शाण्डिल्य, प्रभृति १४०० विख्यात पण्डित और कवि थे।

बुद्धिसागर नामक एक पुराने मन्त्रीको मुंजने निकाल दिया था। वह अनुभवी और विद्वान था, अतः भोजने पुनः उसे उस के पदपर नियुक्त किया था। फणीन्द्र नामक उनके गुरुने उन्हें राजनीतिका उपदेश दिया था। अपने शासनके तीसरे या चौथे वर्ष एक दिन उन्होंने निम्न लिखित आज्ञा पत्र प्रकाशित किया था।

( १ ) कल एक महती सभा होगी। उसमें समस्त पदा-धिकारी उपस्थित हों ( २ ) प्रत्येक अधिकारीसे शास्त्रानुसार कई प्रश्न किये जायँगे। यदि वह उनका सन्तोष प्रद उत्तर न दे सकेगा, यदि यह सिद्ध हो जायगा की इसे अपने कर्त्तव्योंका ज्ञान ही नहीं है ; तो वह अयोग्य समझा जायेगा। और पदच्युत किया जायगा ( ३ ) राज्यमें जितने पण्डित हों वे उपस्थित होनेकी कृपा करें। उन्हें योग्यतानुसार स्थान प्रदान किये जायेंगे ( ४ ) मेरे नगरमें जो मूर्ख हों वे सब काम छोड़ कर पढ़ना लिखना सीख लें। उन्हें एक वर्षका समय



दिया जाता है। इतने समयमें यदि वे ऐसा न करेंगे तो नगरसे निकाल दिये जायँगे और बाहरसे आये हुए विद्वान उनके घरोंमें बसाये जायेंगे।

भोजकी इन आज्ञाओंका बड़ा प्रभाव पड़ा। जिनमें कार्य्य करनेकी योग्यता थी, वेही पदाधिकारी रह सके और जो मूर्ख थे, सब निष्कासन भयसे पढ़ लिख कर विद्वान हो गये। उन्होंने एक दिन जिस शालामें शिक्षा प्राप्त की थी, उसका निरीक्षण किया। विचरपति नामक उनका एक सहपाठी बड़ा विद्वान् था। उन्होंने उसे प्रधानाध्यापक नियत किया और जीविकाके लिये उसे एक ग्राम प्रदान किया। इसके अतिरिक्त उन्होंने समस्त विद्यार्थियोंको निःशुल्क शिक्षा देनेका प्रबन्ध किया और उनके भोजन वस्त्रादिका व्यय भी राजकोषसे देना स्थिर किया।

यह सब देख कर मणिमिश्र नामक विद्वानको बड़ा आनन्द हुआ। उन्होंने राज-सभामें उपस्थित हो भोजकी बड़ी प्रशंसा की और कहा—"अभी आपको सिंहासनारूढ़ हुए अधिक समय नहीं हुआ, परन्तु इतनेही दिनोंमें युगान्तर हो गया है। नगरमें पढ़ने लिखनेके अतिरिक्त और कोई चर्चाही नहीं होती। आपकी अवस्था केवल पन्द्रह वर्षकी है, परन्तु इससे क्या? प्रतापी पुरुषोंका स्वभाव ही प्रतापका कारण होता है, वय पर प्रताप निर्भर नहीं करता।"

भोजने यह सुनकर कहा—'मेरी इच्छा है, कि मेरे नगरमें



कोई मूर्ख न रहे। सब लोग पढ़े लिखें और विद्वान हों। खोजने पर भी कहीं मूर्ख न मिले।"

इन सब बातोंसे भोजका उज्ज्वल विद्या-प्रेम प्रकट होता है वे जैसे विद्वान थे, वैसेही आत्मज्ञानी भी थे। उनको दान वीरता देखकर मन्त्रीको बड़ी चिन्ता हुई। उसने उन्हें सावधान करनेके लिये उनकी बैठकके सामने दीवार पर एक श्लोक-का पद लिख दिया—"आपदार्थे धनं रक्षेत्"—आपत्तिकालके लिये धनकी रक्षा करनी चाहिये।

भोज उसे पढ़कर समझ गये, कि यह मेरे किसी हितैषीने मुझे सावधान करनेके लिये लिखा है। इन्होंने उसके पासही उसका उत्तर लिख दिया—"श्रीमतां कुत आपदः"—श्रीमानों पर आपत्ति कैसी?

दूसरे दिन भोजराजने आकर देखा तो वहां यह लिखा था—"कदाचिच्चलिता लक्ष्मी"—कभी लक्ष्मी चलित हो गयी-शायद दुर्भाग्यने आघेरा तब? भोजने इसके सामने लिख दिया—"संचितोपि विनश्यति"—तब सञ्चय किया हुआ धन भी नष्ट हो जाता है।

अर्थात उन्होंने कहा, कि धन सञ्चय मेरे लिये व्यर्थ है। लक्ष्मी चञ्चल है। वह एक क्षण आती और दूसरे क्षण चली जाती है। जब वह रुष्ट हो जाती है, तब सञ्चित धन भी नष्ट हो जाता है, अतः उसका सदुपयोग करनाही श्रेयस्कर है।

मन्त्रीको उत्तर पढ़ कर भोजके मन्तव्योंका पता लग गया।

उसने फिर कभी बाधा देनेका विचार भी न किया। उसे ज्ञात हो गया, कि भोज जो करते हैं, वह समझ बूझ करही करते हैं।

कालिदास पर भोजका बड़ा प्रेम था। राज-सभामें वह सर्व श्रेष्ठ समझे जाते थे और उनका बड़ा सम्मान होता था। कुछ प्रपञ्चियोंने प्रपञ्च रचना कर उन दोनोंमें मनोमालिन्य करा दिया। कालिदासने असन्तुष्ट हो राज-सभा त्याग दी। वह अपने जन्म-स्थानको चले गये और वहीं कालयापन करने लगे।

भोजराजको कालिदासका वियोग असह्य प्रतीत होने लगा। वे वेश बदल कर उनके पास गये। कालिदास उन्हें न पहचान सके। भोजने कापालिक साधुका वेश धारण किया था। बात-चीत होने पर भोजने धारानगरीको अपना निवासस्थान बत-लाया। कालिदासने उत्कण्ठित हो भोजका कुशल समाचार पूछा। भोजने उन्हें बतलाया, कि उनका शरीरान्त हो गया। यह दुःखद समाचार सुन कर कालिदास व्याकुल हो उठे। उनके नेत्रोंसे अश्रुधारा बह चली! वे कहने लगे:—

अद्यधारा निराधारा निरालम्बा सरस्वती।
पण्डिताः खण्डिताः सर्वे भोजराजे दिवंगते॥

अर्थात्, भोजके परलोक वाससे धारानगरी निराधार हो गयी। पण्डित खण्डित हो गये और सरस्वतीका अवलम्ब जाता रहा।

कालिदासकी व्याकुलता भोजराजसे अधिक समय तक न देखी गयी। उन्होंने शीघ्रही अपना प्रकृत परिचय दिया। कालि



हास प्रसन्न हो उन्हें भेंट पड़े। उन्होंने अपना पूर्वोक्त श्लोक उसी क्षण बदल दिया। वह बोलेः—

अद्यधारा सदाधारा, सदालम्बा सरस्वती।
पण्डिताः मण्डिताः सर्व, भोजराजे भुवंगते॥

अर्थात्, भोजराजके अस्तित्वसे धारानगरी आधार युक्त हो गयी। पण्डित मण्डित हो गये और सरस्वतीको अच्छा अवलम्ब मिल गया।

इसके बाद भोजराज उन्हें अपने साथ धारानगरी लिवा लाये। वहां वे अपनी उत्कृष्ट रचनाओं द्वारा उनका मनोरञ्जन करते रहे। अन्तमें भारतका यह अन्तिम विद्या प्रेमी आर्य्य नृपति ई० स० १०८२ में सद्गतिको प्राप्त हुआ। उनके बाद न कोई वैसा पृथ्वी पति हुआ न होनेकी आशा हो की जा सकती है। वे स्वयं विद्वान थे और विद्वानोंको आश्रय भी देते थे। संस्कृत भाषाकी उन्होंने जितनी उन्नतिकी उतनी शायद ही और किसीने की हो। संस्कृतके अच्छे अच्छे काव्य और साहित्य ग्रन्थ उन्हींके समयमें लिखे गये। उनके नगरका एक साधारण मनुष्य भी अपनी पद्य रचना द्वारा लोगोंको चकित कर सकता था। भोजकी उदारता और काव्य प्रियताने चारोंओर कवि और विद्वान उत्पन्न कर दिये। उन्होंने पण्डितोंको आश्रय और सहायता देनेसे कभी मुंह नहीं मोड़ा। एक एक श्लोक पर उन्होंने लक्ष लक्ष रुपये पुरस्कार दे दिये हैं। लक्ष्मी और सरस्वतीका ऐक्य उन्हींके समयमें देखा गया। विद्वानोंको

अपनी जीविकाके लिये कोई चिन्ता न करनी पड़ती थी। भोज-राजका धनभण्डार सर्वदा उनके लिये खुला रहता था। विद्वानोंको आश्रय देकर जो कीर्ति भोजने लाभ की है, वह और किसीको भी नसीब नहीं हुई।

भोजराजने भोजचम्पु और भोज प्रबन्ध इन दो ग्रन्थोंके कई प्रकरण लिखे थे। बादको उन्हें कालिदासने पूर्ण किया था। उन्होंने योग सूत्र पर व्याख्या की थी। काव्य और नाटकोंके सम्बन्धमें पहला ग्रन्थ उन्हींने लिखा था। उसे सरस्वती कण्ठा-भरण कहते हैं। इसके अतिरिक्त उन्होंने अमरटीका, राजवार्त्तिक (राजमार्त्तण्ड) और चारुचार्य नामक ग्रन्थोंकी रचना की थी। मुञ्ज प्रतिदेशव्यवस्था नामक मुञ्ज विरचित ग्रन्थको संशोधित कर उन्होंने "भोजप्रतिदेशव्यवस्था" के नामसे प्रकाशित किया था। वे शिल्प शास्त्रके भी अच्छे ज्ञाता थे और तद्-विषयक उन्होंने एक अच्छे ग्रन्थकी रचना की थी। उसमें उन्होंने घड़ियां, काष्ठके घोड़े, वायुयान, जलयन्त्र प्रभृति अनेक यन्त्रोंकी रचना विधि लिखी थी और उनके चक्रोंको यथा-स्थान प्रयुक्त करनेकी बातें विस्तार पूर्वक बतलाई थीं। संसारमें जब तक संस्कृत साहित्य विद्यमान रहेगा, तब तक उनका नाम अमर रहेगा। धन्य है अवन्ति राज भोजको जिनके समान राजा न हुआ है न होगा।

ग्रन्थ प्रेमियोंको

# शुभ सूचना ।

इस ग्रन्थका दूसरा भाग भी धड़ाधड़ छप रहा है जो कि प्रायः आधा छप चुका है। इस भागमें भगवान् बुद्धदेव, स्वामी शङ्कराचार्य्य, रामानुज, वल्लभाचार्य्य महावीर स्वामी, चैतन्य, नानक, कबीर, स्वामीदयानन्द सरस्वती, राजा राममोहन राय प्रभृति महान् धर्म्म प्रवर्त्तक, मच्छेन्द्रनाथ, गोरखनाथ, जड़भरत प्रभृति योगेश्वर, कालिदास, माघ, भवभूति, चन्द, सूर, तुलसी प्रभृति कवि, प्रहलाद, और नरसिंह मेहता प्रभृति ईश्वरभक्त, भास्कराचार्य, वराहमिहिर प्रभृति ज्योतिर्विद, चाणक्य प्रभृति राजनीतिज्ञ और बीरबल तथा तानसेन जैसे नर रत्नों की करीब ४० जीवनियां बड़ीही सरल और सुबोध भाषामें लिखी गयी हैं। ग्रन्थ प्रेमियो को तथा पुस्तकालयों को यह ग्रन्थ शीघ्र मंगाकर पढ़ना और संग्रह करना चाहिये इस जोड़का ग्रन्थ आज तक हिन्दी भाषामें नहीं छपा।

मिलनेका पता—

निहालचन्द एण्ड कम्पनी,

नं० १, नारायणप्रसाद बाबू लेन, कलकत्ता।

वीरचरितावलीका प्रथम ग्रन्थ

# लव-कुश

## १२ रंग बिरंगे चित्रोंसे सुशोभित।

इस ग्रन्थमें मर्यादा पुरुषोत्तम भगवान रामचन्द्रके विश्व विजयी पुत्र लव और कुशका पूरा वृतान्त बड़ीही ओजस्विनी भाषामें लिखवा कर



प्रकाशित किया गया है। लव-कुशकी जीवन-कथा कितनी आश्चर्य मयी, कितनी उपदेशप्रद और देशके नवयुवकोंके चरित्र गठनमें कितनी सहायता दे सकती है इसके कहनेकी कोई आवश्यकता नहीं। जो लोग अपने तथा अपनी गृह सन्तानो और साथही साथ गृह ललनाओंके जीवनको आदर्श सांचेमें ढालना चाहते हैं, वह इस पुस्तकको अवश्य मंगाकर पढ़ें। हम दावेके साथ कहते हैं कि, इस जोड़की दूसरी पुस्तक अबतक हिन्दी संसारमें नहीं छपी मूल्य १॥) रंगीन जिल्द २) रेशमी जिल्द २॥)

भारतका सर्वश्रेष्ठ वीर

# महाराणा प्रतापसिंह

## रंग बिरंगे ७ चित्रोंसे सुशोभित।

हिन्दूकुल सूर्य्य, महापराक्रमशाली वीर शिरोमणि स्वतन्त्रता नामक मन्त्रके उपासक प्रातः स्मरणीय महाराणा प्रतापसिंहको कौन नहीं जानता ? इस ग्रन्थमें उन्हीं महाराणा प्रतापसिंहके शौर्य्य वीर्य्य का पूरा वृतान्त लिखा गया है। यदि आपको भाई भाईकी लड़ाईका नतीजा देखना हो; राजपूत कुल-पुरोहितका राजवंशकी रक्षाके लिये प्राण विसर्जित करनेका रोमांचकारी हाल पढ़ना हो, राणा प्रतापसिंहका वन और पर्वतोंमें रहकर स्वदेश रक्षा करनेका हाल जानना हो तो इस ग्रन्थको मंगाकर पढ़िये। यह ग्रन्थ प्रत्येक देशाभिमानीको पढ़ना चाहिये। मूल्य १।) रेशमी जिल्द १॥)



यूरोपका सर्वश्रेष्ठ वीर

# नैपोलियन बोनापार्ट

ऐसा कौन पढ़ा लिखा मनुष्य होगा जो यूरोपके साक्षात रण-देवता वंमान्य महावीर नैपोलियन बोनापार्टका नाम न जानता हो? इसकी



वीरताका दबदबा उस समय सारे यूरोपमें था। इस महान परा-क्रमशाली वीरने जर्मनी प्रशिया आस्ट्रिया, रूस, इटाली आदि महान राज्योंको जीत, अपनी अपूर्व प्रतिभाका परिचय दिया था। इसके डरसे यूरोपके अत्या-चारी राष्ट्र थर-थर कांपा करते थे। यदि आप इस महान वीरका सम्पूर्ण जीवन वृत्तान्त जानना चाहते हों तो शीघ्रही इस ग्रन्थ-को मंगाकर पढ़िये। इस ग्रन्थमें नैपोलियन बोनापार्टका पूरा वृ-त्तान्त बड़ीही रोचक और मधुर भाषामें लिखा गया है साथही ११ मन हरण चित्र लगा ग्रन्थकी शोभा हद दर्जेतक पहुंचा देनेकी चेष्टा की गई है। इसकी उत्तमता इसीसे जानी जा सकती है कि, अल्पही समयमें इसके दो संस्करण बिक चुके हैं। मूल्य २) रेशमी जिल्द २॥)




# विचित्र जाल।

## २ रंग विरंगे चित्रोंसे सुशोभित।

यह एक घटना पूर्ण जासूसी उपन्यास है। इसमें जालसाजोंकी जालसाजी, धूर्तोंकी धूर्तताई, जासूसोंकी चालाकी बड़ी खूबीके साथ दिखाई गई है। इसे पढ़ कभी आप क्रोधसे कांपने लग जावेंगे, कभी खिल-खिलाकर हंस पड़ेंगे कभी रोने लग जावेंगे और कभी ताज्जुबमें पड़ जावेंगे। इस पुस्तकको पढ़कर कोई भी मनुष्य जालसाजोंके चंगुलमें नहीं फंस सकता। पुस्तककी भाषा रोचक और किस्सा बड़ा दिलचस्प है एक बार हाथमें लेकर छोड़नेका मन नहीं करता। मूल्य ॥=)



# राष्ट्रीय झंकार

इस पुस्तकको यदि "राष्ट्रीय काव्यवाटिका" कहा जाय तो कुछ अनुचित न होगा। जिस तरह पुष्पवाटिकाके सुन्दर फूलोंकी सुगन्धी मनुष्यका चित्त हरा-भरा प्रसन्न और शान्त बना देती है, उसी तरह इस राष्ट्रीय पुष्पवाटिकाके मनोहर फूलोंकी जैसी मातृ वन्दना, नमो हिन्दुस्थान, हिन्दोस्थां हमारा, चलाओ चरखा, वन्देमातरम्, जेल यात्रा आदिकी अपूर्व सुगन्धी भी भारतवासियोंके मुरझाए हुए दिलोंको हरा-भरा और प्रसन्न बना देती है। इसमें के राष्ट्रीय गायन पढ़कर मनुष्यके हृदयमें देशभक्ति जागृत होती है और स्वतन्त्रताका सञ्चार होता है इस पुस्तकका प्रत्येक पद मुर्दा दिलोंमें जान डालनेवाला है यह पुस्तक प्रत्येक भारतवासीको संग्रह करनी चाहिये। मूल्य भी बहुतही कम रखा गया है। याने एक एकसौ पद्योंके दो भागों का केवल १) रेशमी जिल्द १॥)



नाट्य-ग्रन्थमालाका दूसरा ग्रन्थ

# सत्याग्रही प्रह्लाद

यह नाटक सत्याग्रहका जीता जागता चित्र है। भक्त-प्रह्लादने किस प्रकार सत्याग्रह द्वारा दमन नीतिपर विजय प्राप्त की थी, यह बात इस नाटकके पढ़नेसे भली भाँति विदित हो जायगी। यह नाटक कलकत्ते की बहु संख्यक जनताके सामने दो बार सफलता पूर्वक खेला जा चुका है। इसकी सफलतापर लेखकको ५००) पुरस्कार भी मिला है।



इस नाटकको सभी समाचार पत्रोंने मुक्त कण्ठसे प्रशंसा की है और इसके भाव तथा भाषाको सुन्दर बतलाते हुए इसको पढ़ने और अभिनीत करनेके लिये जनतासे अनुरोध किया है। वास्तवमें यह नाटक बड़ाही अनूठा है। इस नाटकमें चहुरंगे तथा एक रङ्गे ४ चित्र भी दिये गये हैं। नाटक प्रेमियोंको इसे अवश्य पढना चाहिये, मूल्य १) रेशमी जिल्द १॥)

नाट्य-ग्रन्थमाला **सम्राट परीक्षित** तीसरा ग्रन्थ।

## ५ बहुरंगे तथा एक रंगे चित्रोंसे सुशोभित।

इस नाटकमें सम्राट् परीक्षितके जन्म होनेका कारण और जन्म होनेके समयकी घटना बड़े ही आकर्षक और हृदय विदारक दृश्य, कलियुगका धर्म और पृथ्वीको सताना, राजा परीक्षितका उनकी सहायता कर कलियुगके साथ घोर युद्ध करना, कलियुगका हार मानकर राजाकी आज्ञासे स्वर्ण जुआ तथा वेश्याके गृहमें निवास करना। कलियुगके प्रभाव से राजाकी बुद्धि पलट जाना, शमीक ऋषिके गलेमें मरा सर्प डालना, शृंगी ऋषिका क्रोधित होकर राजाको शाप देना, तक्षक सर्प और धन्वन्तर वैद्यका



अपूर्व संवाद, तक्षकका कीड़ा बनकर परीक्षितको काटना, राजकुमार जनमेजयका सर्प यज्ञ करना, इन्द्र द्वारा तक्षककी रक्षा होना आदि बातें बड़ी खूबीके साथ लिखी गई हैं। इसके साथही फाटकेबाजोंका प्रहसन भी दिया गया है, जिसको देखते देखते दर्शक लोट पोट हो जाते हैं। मूल्य १) रेशमी जिल्द १॥)

नाट्य-ग्रन्थमालाका चौथा ग्रन्थ

# सत्यनारायण

ऐसा कौन हिन्दू सन्तान होगा जिसने भगवान् सत्यनारायणकी कथा न सुनी हो ? जिनकी कृपासे मूक महान वक्ता होते हैं, पंगु गिरि शिखरों पर चढ़ जाते हैं, रङ्क राव हो जाते हैं, जिनकी कृपा कटाक्ष होनेहीसे मनुष्य संसार की तमाम व्याधियोंसे छूट परमधामको प्राप्त होते हैं, उन्हीं दयामय भगवान सत्यनारायणकी पूरी कथा इस पुस्तकमें नाटकरूपमें बड़े विस्तारके साथ लिखी गई है और साथही सामाजिक तथा राजनीतिक दृश्य भी भली भांति दिखाये गये हैं।



यह नाटक हिन्दू स्कूलों, हिन्दी नाट्य संस्थाओं तथा सनातन धर्म सभाओंके खेलने योग्य सर्वोत्तम है। नाटक प्रेमी इससे अवश्य लाभ उठावे मूल्य १) रेशमी जिल्द १॥)

वीरचरित्रवलीका दूसरा ग्रन्थ

साहित्याकाशका उज्ज्वल नक्षत्र

# परशुराम

## १५ रंगीन सुन्दर चित्रोंसे सुशोभित छप कर तय्यार है।

इस ग्रन्थमें भगवान् परशुरामका विस्तार पूर्वक वृत्तान्त लिखा गया है। किस प्रकार परशुरामका अवतार हुआ, किस प्रकार उन्होंने किस लिये और किस प्रकार अपने पिताकी आज्ञासे अपनी



माताका वध किया, किस प्रकार उन्होंने अपने गुरु महादेवसे शिक्षा प्राप्त की, क्यों उन्होंने दुनियां भरके क्षत्रियोंका इकीस वार संहार किया। कैसे सहस्रा-बाहु जैसे महा पराक्रमशाली वीर-को परलोक पहुंचाया और अन्तमें पृथ्वीभरको जीत कर किस प्रकार दो क्षत्री बालकोंकोही सारी पृथ्वीका शासन भार देकर वह वनको तपस्या करने चले गये आदि वृत्तान्त बड़ीही सरल भाषामें लिखा गया है परशुराम सम्बन्धी ऐसा ग्रन्थ किसीभी भाषामें नहीं छपा। इस ग्रन्थकी सभी समाचार पत्रोंने मुक्तकंठसे प्रशंसा की है। अवश्य मंगाकर संग्रह कीजिये। मूल्य ३) सुनहरी जिल्दका ३॥)

# गांधी सिधान्त

( लेखक—महात्मा गान्धी। )

वर्तमान समयमें यह पुस्तक भारतवासियोंके लिये दूसरी "श्रीमद्-भागवत गीता" है। जिस तरह गीतामें भगवान श्रीकृष्णने अपने प्रिय सखा, परम, भक्त, किन्तु माया मोहसे घिरे हुए, क्षत्रीय धर्मसे पथ भ्रष्ट, सशङ्कित कुन्तीनन्दन अर्जुनको कर्मयोगका उपदेश दे, उनके सारे सन्देहोंको दूर करते हुए उन्हें स्वराज्य प्राप्तिका सच्चा मार्ग बताया था उसी तरह इस पुस्तकमें भी प्रश्नोत्तर रूपमें भारतके वर्तमान कृष्ण महात्मा गान्धीने स्वराज्याभिलाषी, किन्तु भयभीत तथा सशङ्कित भारत वासियोंके सारे सन्देहोंको दूर करते हुए उन्हें असहयोग तथा सत्याग्रह द्वारा आत्मशुद्धिकर स्वराज्य प्राप्तिका सच्चा मार्ग बताया है। पुस्तक पढ़ने योग्य है मूल्य ॥) रेशमी जिल्द १)

## प्रेमका फल

यह उपन्यास उर्दू की प्यारी बोल चालमें लिखा गया है और अपने ढङ्गका एकही है। इसमें शुद्ध प्रेम और उसका परिणाम ऐसी खूबी के साथ दर्शाया गया है कि, एक बार हाथमें उठानेसे बिना समाप्त किये दिल नहीं मानता। इतना दिलचस्प होनेपर भी यह उपन्यास शिक्षाका भण्डार है। हम जोर देकर कह सकते हैं कि, ऐसा बढ़िया तथा दिलचस्प उपन्यास मिलना कठिन है। दाम केवल ॥=)

# जादूका महल

ऐय्यारी और जादूगरीका ऐसा दिलचस्प उपन्यास कहीं नहीं छपा। इसमें लिखी ऐय्यारों और जादूगरोंकी चालाकीसे भरी हुई लड़ाइयोंका हाल पढ़नेसे बड़ाही आनन्द मिलता है। यह उपन्यास ऐसा है कि, हाथमें लेकर विना समाप्त किये छोड़नेको इच्छा नहीं होती। मूल्य २ भागका १॥)

## रहस्य-भेद

यह उपन्यास अङ्गरेज औपन्यासिक मिस्टर जार्ज विलियम रेनाल्डसकी अद्भुत लेखनीका नमूना है। अगर आपको अङ्गरेज लेखकोंके लिखे उपन्यास पढ़नेका शौक हो तो इस उपन्यासको मंगाकर जरूर पढ़िये। यह उपन्यास बड़ाही दिलचस्प और अपने ढङ्गका निराला है दाम ३ भागका १॥)

## लक्ष्मीदेवी

यदि आपको समाजिक उपन्यासोंके पढ़नेका शौक हो तो इसे अवश्य पढ़ें। यह हिन्दीके सुप्रसिद्ध लेखक बाबू गङ्गाप्रसाद गुप्तकी अद्भुत लेखनीका सर्वोत्तम नमूना है। स्त्रियोंको शिक्षा किस प्रकारकी होनी चाहिये और स्त्रियोंको शिक्षा देते समय किन किन बातोंसे सावधान रहना चाहिये। इस उपन्यासमें यही सब बातें बड़ी खूबीके साथ दर्शाई गई हैं। यह उपन्यास अपने दामसे दस गुणा अधिक उपयोगी है। गृहस्थ तथा समाज सुधारकोंको अवश्य पढ़ना चाहिये। दाम ।≈)

# मारवाड़ी गीत

इस पुस्तकमें मारवाड़ी बोलीके हर समय तथा हर मोसिममें गाने योग्य अच्छे अच्छे गीत लिखे गये हैं। मारवाड़ी स्त्रियां इस पुस्तकको बहुतही पसन्द करती हैं। और इसमेंके गीतोंको बहुतही लटक तथा प्रसन्नतासे गाती है। विवाह शादीके समयके जैसे गीत इस पुस्तकमें हैं वैसे किसी दूसरी पुस्तकमें नहीं मिलते। इस पुस्तकको पढ़नेसे मनुष्य कितनीही चिन्तामें क्यों न हो एक बार अवश्यही हंस देगा। यह पुस्तक छः भागोंमें समाप्त हुई है। दाम प्रति भाग ।) छः भागोंकी सुन्दर जिल्ददार पुस्तकका १॥)

## भयानक बदला

### ( एक अद्भुत जासूसी उपन्यास )

यदि आपको जासूसी पुस्तकें पढ़नेका कुछ भी शौक हो तो यह उपन्यास मंगाकर अवश्य पढ़ें। इस उपन्यासमें मराठा समाजका अच्छा फोटो खींचा गया है। इसमें जासूसोंकी चालाकी तथा हुनर देखकर आप चकित होंगे और किस्सेकी गढ़न्त तथा दिलचस्पीकी आप प्रशंसा करेंगे। इस ढङ्गका जासूसी उपन्यास आज तक कोई नहीं छपा। दाम भी सर्व साधारणके सुभीतेके लिये केवल ॥=) रखा गया है। इसे मंगाकर अवश्य पढ़ें।

## स्वराज्य दर्शन

यह शतरञ्जकी तरह बड़ाही दिलचस्प और उत्तम खेल है। जो साहब बेकारीकी हालतमें चाहे मन बहलानेके लिये ताश, चौसर, शतरञ्ज आदि बेकार खेलें खेलकर अपना समय नष्ट करते हैं उनके लिये हमने यह स्वराज्य दर्शन नामक खेल तैयार किया है। इसके खेलनेसे मनुष्यका दिमाग बढ़ता है। अच्छी अच्छी बातें मनमें पैदा होने लगती हैं और देशके प्रति अनुराग बढ़ता है। हमारी प्रार्थना है कि, आप लोग और खेलोंमें समय नष्ट न कर इसे मङ्गाकर देखिये और इससे अपना मन बहलाइये। यह खेल खूब मोटे कार्ड बोर्ड पर बहुरंगोंमें छपा हुआ है और साथही महात्मा गान्धी, लोकमान्य तिलक, देशबन्धुदास, दादाभाई नौरोजी, मौलाना शौकतअली, महम्मदअली आदि देशपूज्य नेताओंके सुन्दर तीन रङ्गमें छपे हुए चित्र भी दिये गये हैं इस खेलके खेलनेका तरीका सरल भाषामें लिख दिया गया है, जो पढ़तेही हर एक मनुष्य समझ लेगा दाम ।≈) १००एकसौ मङ्गाने पर २५) सैकड़ा तथा १०० से ऊपर मङ्गाने वालोंको ३०) सैकड़ा कमीशन मिलेगा।

## लार्ड किचनर

इस ग्रन्थमें यूरोपीय महासमरके प्रधान सेनापति लार्ड किचनरका पूरा जीवन चरित्र लिखा गया है। इस ग्रन्थके पढ़नेसे लार्ड किचनर सम्बन्धी सब घटनाएं पाठकोंकी समझमें आ जायेंगी और पाठक जान जायँगे, कि लण्डन नगरीके अन्य प्रतिभाशाली मनुष्योंको छोड़कर लार्ड किचनरही क्यों प्रधान सेनापति बनाये गये थे? पाठक! यह लार्ड किचनरकी नीतिकाही फल था कि, ब्रिटिश सेना वर्षों ऐसे प्रबल शत्रुके साथ डटकर युद्ध कर रही थी जो कि अपनी शानी नहीं रखता था। यह ग्रन्थ अवश्य देखिये मूल्य केवल १)




यह भी ऐय्यारी और तिलिस्मका बहुत बढ़िया उपन्यास है। इसकी लिखावट बड़ीही लच्छेदार है। ज्यों ज्यों पढ़ते जाइये त्यों त्यों ताज्जुबके समुद्रमें गोते लगाने पड़ते हैं। पुस्तक पढ़नी शुरू करके बीचमें छोड़ देना मनुष्यकी शक्तिसे बाहर हो जाता है। दाम दो भागों का १॥) रेशमी जिल्द २)

## मारवाड़ी राष्ट्रीय गीत

### अर्थात गान्धीजीको गीत।

जिस पुस्तकके लिये मारवाड़ी महिलायें सालोंसे लालायित थीं, जिस पुस्तकके लिये स्त्रियोंका पतियोंसे, माताओंका पुत्रोंसे तथा बहिनोंका भ्राताओंसे सख्त तगादा था; जिसके लिये सैकड़ोंही पत्र तगादेके हमारे यहां आ रहे थे, वही मशूहर पुस्तक मारवाड़ी राष्ट्रीय गीत, अपनी अपूर्व सज-धजसे छपकर तैय्यार है। इसमें चर्खा, स्वदेशी आदि राष्ट्रीय गीतोंके अलावा सीताजीका चनणा, सुदामाजीको गीत, श्रवण को गीत आदि धार्मिक गाने भी हैं जिन्हें पढ़ और सुन महिलाओंका मन आनन्दसे नाच उठेगा। मूल्य दो भागों का ॥)

**सिन्धवाद जहाजी**—इस पुस्तकमें एक सौदागरकी सात बार समुद्र यात्राका बड़ाही रमणीक वृत्तान्त है दाम।✓)

## परोपकार

इस नाटकमें एक ओर परोपकार, और पवित्र प्रेमका प्रत्यक्ष दर्शन है और दूसरी ओर अधर्म अनीति और अन्यानपूर्ण अत्याचार का अनुशासन है। हिन्दू मुसलमानोंका मेल, कारागारके कष्ट, पितृभक्ति आदि अनेकों कारुणिक दृश्य देखकर आपका हृदय अवश्य गद्‌गद्‌ हो जायगा। हमारा भी प्रस्ताव है कि ऐसी पुस्तके अवश्य पढ़ी जायें और सामयिक आवश्यकताओंकी पूर्त्ति की जाय। तीन सादे और रङ्गीन चित्रों सहित नाटककी सादी पुस्तकका दाम १) रेशमी जिल्दका १॥) रुपया।

## पं० मोतीलाल नेहरू

जगत-प्रसिद्ध प्रयाग निवासी त्यागमूर्ति पंडित मोतीलाल नेहरूका सचित्र जीवन-चरित्र पढ़कर सबको शिक्षा ग्रहण करनी चाहिये। किस प्रकार उन्होंने विलायती वस्तुओंकी ममता छोड़दी! किन कारणोंसे अहिंसात्मक असहयोग संग्रामके नायक माने गये? और बच्चेसे लेकर बूढ़े तकके हृदयमें उनकी दिव्यमूर्ति क्यों विराजमान है उन्होंने जलियाननगर अर्थात अमृतसरकी कांग्रेसमें सभापतिकी हैसियत से जो देश-भक्तिपूर्ण व्याख्यान दिया वह भी इसमें ज्योंका त्यों रख दिया गया है। देशको स्वतन्त्र करनेकी क्यों जरूरत है? यह स्वतन्त्रता कैसे प्राप्त होगी, इत्यादि बातें बड़ीही सरलरीतिसे लिखी गई हैं। पंडितजीका तिनरङ्गा चित्र दर्शन और पूजा करने योग्य है। मूल्य केवल ॥) आना।

## स्वराज्यकी मांग

### सचित्र राजनैतिक ग्रन्थ ।

इस ग्रन्थमें स्वराज्यके विषयमें देशके बड़े बड़े नेताओंका मत व्यक्त किया गया है। बड़ी बड़ी दलीलों द्वारा सिद्ध किया गया कि, स्वराज्य हमारा जन्म-सिद्ध अधिकार है। और साथही युक्तियों द्वारा बताया गया है कि, हमको स्वराज्य-संग्राम किस प्रकार चलाना चाहिये। यह पुस्तक प्रत्ये देशाभिमानीको पढ़नी चाहिये। इसमें ८ चित्र भी दिये गये हैं मूल्य १॥)

## हिन्द नाटक

( लेखक—बाबू जमुनादासजी मेहरा )

यह फड़फड़ाता हुआ राजनैतिक नाटक जिस समय रङ्गमञ्चपर खेला जाता है उस समय जनता मारे खुशीके बिल्लो उछल पड़ती है। यह नाटक नाटकीय ज्ञानसे परिपूर्ण श्रीयुक्त बाबू जमुनादासजी मेहराकी अद्भुत लेखनी द्वारा लिखा हुआ है। देश भक्तोंको यह नाटक अवश्य संग्रह करना चाहिये। मूल्य १)

## सलिमा बेगम

यह बादशाह शाहजहांकी बेगम बहुत ही खूबसूरत थी। बादशाह भी इसे खूब चाहते थे। एकबार उन्हें कुछ शक हो गया इसीसे बादशाह नाराज हो गये। यह बिचारी विष खाकर मर गई देखनेही योग्य पुस्तक है दाम ।✓)

## सिकन्दर शाह

मेसिडोनियाके जिस वीरने थोड़े ही समयमें अपने प्रबल पराक्रमसे समस्त यूरोपको कम्पायमान कर दिया था, जिसने अपने थोड़ेसे सैनिकोंको साथ लेकर सुदूर ग्रीससे भारतवर्षके पञ्जाब प्रान्त तकके सब स्थानोंपर अधिकार जमा लिया था, जिसने पर्शिया, एजिप्ट, टायरी, आदि अनेकानेक स्थानोंपर अपना प्रभुत्व जमाकर पर्शियाके शाहकी कन्यासे विवाह किया था; जिसके साथ पराक्रमी पञ्जाबाधिपति पुरुका भीषण समर हुआ था। इस ग्रन्थमें उसी वीरका पूरा हाल लिखा गया है। अगर आजसे तेईस सौ वर्ष पूर्वका इतिहास जानना होतो इस ग्रन्थको मंगाकर पढ़िये इस पुस्तकमें १ बहुरङ्गा तथा ३ एक रंगे चित्र भी दिये गये हैं। मूल्य १॥=) रेशमी जिल्द २)

## पृथ्वीराज

भारतके अन्तिम हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराजके शहाबुद्दीन गोरीसे अनेकवार युद्ध, भोलाराय भीमदेवकी कूटनीति, मेवाड़ विजय, साण्डका भीषण समर, आबू पर्वतका भयानक युद्ध, दिल्लीके राजा अनंगपालका अद्भुत चरित्र, माधव भाटका छल, पृथाकुमारी तथा समरसिंहका विलक्षण प्रेम, शशिवृता, इच्छनकुमारी, इलावतीका प्रेम, जयचन्द्रका हठ, राजसूय यज्ञसे संयोगिताका गायब हो जाना, कालिंजरका युद्ध, थानेश्वरका भयानक समर, आल्हा ऊदलकी विलक्षण वीरता आदि इतनी घटनायें सप्रमाण लिखी गई हैं कि पढ़कर चकित हो जाना पड़ता है। यह इतिहास बालक वृद्ध स्त्री कन्यायें सबके पढ़ने योग्य है इसमें तीन चित्र भी दिये गये है। दाम १।)

## वारांगना-रहस्य

वेश्याओंके समस्त भेद, उनकी पुरुषोंके फसानेकी सब चालें हाव-भाव कटाक्षका पूरा पूरा मतलब, किस समय किस उद्देश्यसे वे क्या करती हैं, उनकी शिक्षा कैसी रहती है, उस शिक्षाको प्राप्तकर किस तरह वे पुरुषोंको अपने जालमें फंसाती हैं, कितने प्रकारकी वेश्यायें होती हैं, सती-साध्वी स्त्रियां और वेश्याओंके चरित्रमें कितना अन्तर रहता है, वृद्धा वेश्याएं कौनसे भयानक कार्य्य करती हैं, किस तरह चतुर पुरुष उनके जालसे बचते और उन्हें ही अपने जालमें फसा लेते हैं आदि ऐसी घटनायें सप्रमाण लिखी हैं कि, पढ़नेवाला उन्हें पढ़-कर दङ्ग रह जाता है। एसा उपदेशप्रद और चित्ता कर्षक उपन्यास अब तक दूसरा नहीं छपा मूल्य ६ भागोंका ४॥) रेशमी जिल्द ५)

**वीरजयमल**—यह ऐतिहासिक उपन्यास पढ़नेही योग्य है वीरजयमलका वीरत्व भरा हाल पढ़कर मन वीर रङ्गमें रङ्ग जाता है। इस बहादुर राजकुमारने अपने पूर्व पुरुषोंकी खोई हुई मेवाड़ भूमिका उद्धार बड़ी वीरता तथा बुद्धिमत्ताके साथ किया था। पुस्तक देखने लायक है मूल्य केवल ।=) मात्र है।

**बे बादलका वज्र**—एक बेगुनाहपर घूसखोर पुलिसके दुष्ट दारोगाने कैसी आफत डाली थी इसको आप जरूर पढ़कर देखिये दाम ।=)

**भण्डा फोड़**—यह सचित्र भण्डा फोड़ देखनेही लायक है। इसमें बड़े बड़े गूढ़ भेद निकले हैं। मामला बम्बईका है। आप इस को पढ़कर बहुत खुश होंगे दाम ॥)

**नेमा**—यह भी एक अनोखा मामला है। सतीका सत और
ैताकी कलङ्क कथा सब देखिये।ꠧ)

**वनवीर नाटक**—आज कल तो भारत द्रोही झूठ मूठ भार.
ासियोंपर राजद्रोहका कलङ्क लगाना चाहते हैं उनकी आंखोंमें
ाटक सलाईका काम करेगा। इसके पढ़नेसे मालूम होगा कि
देशकी प्रजा अपने राजाको ईश्वर मानती है और उसकी रक्षाके
ये अपने प्यारेसे प्यारे तनको न्योछावर कर सकती है। यह नाटक
भी रामभक्तिका नमूना है। दाम ॥ꠧ)

**देवी जोलिया**—इसमें देवी जालियाका बड़ाही विचित्र
मला लिखा गया है इस मामलेमें जासूसने बड़ी बहादुरी दिखाई है
जैसे वाह वाह करनी पड़ती है दाम ॥ꠧ)

**काली नागिन**—ठक! डरिये नहीं यह असली काली
गिन नहीं है जो आपको डस लेगी। यह एक बड़ाही रहस्य भरा
न्यास है जिसे पढ़कर आप खुश हो जावेंगे दाम दो भागोंका १।)

**कर्म्ममार्ग**—हिन्दी भाषामें यही राजनैतिक उपन्यास पहले
ल निकला है। इसमें पुलिसकी कार्रवाई, बम बायकाट और स्वदे-
का असल रङ्ग दिखाई देगा और साथही झूठ मूठ बम बायकाट
र स्वदेशीकी हंसाई करानेवाले युवकोंके परिणाम भी आंखोंके
मने आ जावेगा। यह सुन्दर पुस्तक बहुत बढ़िया वजनदार अमेरि-
न कागजपर छापकर सजाई गई है। इसका तीनरङ्गा टाईटल देखते
पुस्तकका विषय आंखोंके सामने नाचने लगता है एक बार हाथमें
कर बिना पूरा पढ़े मन नहीं मानता मूल्य २)

**कुली कहानी**—इस पुस्तकमें आसामके चाय बगीचेका पूरा रहस्य लिखा गया है। पैसेके लोभी अरकाट लोग कैसे भोले भाले कुलियोंको फसाकर उनका जीवन बिगाड़ देते हैं यह इस पुस्तक के पढ़नेसे भली प्रकार आपको मालूम हो जावेगी दाम ।

**वीर पत्नी**—महाराज जयचन्द्की कन्या संयोगि और पृथ्वीराज और शाहबुद्दीनकी लड़ाईका दृश्य देखना हो तो इसे पढ़िये दाम ।~)

**माधवजीका स्वराज्य**—यह बहुतही अ हंसानेवाला शिक्षा प्रद उपन्यास है। इसके पढ़नेसे आप बहुत होंगे और देश के प्रति आपका अनुराग बढ़ेगा दाम ≈)

**डबल खून**—यह बम्बईके एक का विचित्र मामला है। इसमें जासूसकी कार्रवाई और मामलेकी अकबकाहट भरी घटना पढ़कर आप बहुत खुश हं र इसका कवर पेज इतना अच्छा है कि आप पुस्तकको देखतेही म लेंगे दाम केवल १।)

**मृत्यु विभीषिका**— ड़ी विकट कहानी है। इसमें जासूस सर्दार गोविन्दरामकी बड़े करनेवाली कार्रवाई लिखी गई है! उनकी मुस्तैदी बारी , और जवांमर्दी देखकर दांतों उंगली दबानी पड़ती है। एक कुत्तेकी जासूसी भी देखने योग्य है दाम १॥)

**जासूसके** —इसमें जासूसने अपनी राम कहानी अपने आप कही है। जासूस सर्दारने सच्चा चुहचुहाता हुआ ताजा मामला इसमें ऐसा जलाया है कि, आप अकबका जायेंगे और एक अनोखी कहानीका आनन्द पावेंगे दाम केवल १)

